त्रिस्रोतस्तोयतुल्या स्थितिविशदतमा मानलब्धा कदाचिद् ।
या लभ्या तस्य दृष्ट्या सुभगतनुजुषश्चक्रवर्तित्वहेतोः ।८४।

तस्मादुत्थाय तूर्णं नृपतिरयमगात् पुत्रसन्दर्शनार्थम्
पश्यन् पुत्रं प्रहृष्टोऽभवदथ कुरुते जातकर्मानवद्यम् ।
श्रौतस्मार्तद्विजेन्द्रैर्द्विजकृतिनिपुणैर्लौकिकज्ञानविज्ञै-
र्युक्तं सङ्कल्पतोयं विसृजति बहुलं वित्तमुद्दिश्य चानु ।।८५।।

शब्दायन्ते स्म वाद्यानि गम्भीरं मङ्क्षु तत्क्षणे ।
ततानि सुषिराण्यस्य घनानद्धानि मन्दिरे ।।८६।।

उद्धवोद्धुरकर्माणि बन्धुमित्रादिकान्यथ ।
कुमारजननादूर्ध्वं दैवतानि यथाऽसृजन् ।।८७।।

---

मन वाले द्वारपाल के लिये लक्ष्मी या धन प्रदान किया। तीनों नदियों के पवित्र जल के समान अत्यन्त स्वच्छ, स्वाभिमान से प्राप्त जो दृष्टि उस दृष्टि से, कौआ चक्रवर्ती लक्षण रखने वाले, सुन्दर शरीर वाले बालक को देखने के लिये चला।।८४।।

तब वह राजा शीघ्र ही उठ कर पुत्र को देखने के लिये वहाँ गया। पुनः प्रसन्न होकर पुत्र को देखते हुए उसके अनिन्दित जातकर्म संस्कार किये। पुनः श्रौत, स्मार्त द्विजश्रेष्ठों, ब्राह्मण कार्य में निपुण लोगों, लौकिक ज्ञान को जानने वालों के साथ युक्त होकर उन्हें दक्षिणा को उद्देश्य करके खूब संकल्प जल को विसृजित किया।।८५।।

तब तुरन्त ही उसी समय वाद्यों की गम्भीर ध्वनि प्रारम्भ हो गई। मन्दिर में इसकी जालीदार खिड़कियां वाद्य की गम्भीर आवाज से भर गईं।।८६।।

पुत्र जन्म के पश्चात् बन्धु, मित्र इत्यादि ने देवताओं के समान उत्सव के अत्यन्त सम्भारपूर्ण कार्य किये।।८७।।

पृथ्वी हृष्यति निर्भरं त्यजति च ग्लानिं घृणां तद्भवे-
ऽभोगार्हामिव भूभुजां प्रणयिनीभावस्य वीराग्रणीः ।
एकोऽयं मम वल्लभः शुभकृतिर्भावी रणे दुःसहो
यस्मात् शौर्यपरायणे मम रतिः संवर्धते नित्यशः ।।८८।।

राजा पूर्वर्णमुक्तः सपदि स जयति प्रीतिराशिप्रदेन
प्रीतः सर्वं तदानीं वितरति पितृवत्तेन पुत्रोद्भवेन ।
तज्जन्माकर्ण्य शीघ्रं विविधजनपदादागतेभ्यो द्विजेभ्यः
सर्वेभ्यो याचकेभ्यः स्वजनकुलवधूकिङ्करेभ्योऽतिथिभ्यः ।।८९।।

यस्मात्स्वोपार्जितं तद्ददपि न नृपस्तृप्तिमायात्स पुत्री
तस्मात् पित्र्यं महार्घं द्रविणमयमदात्कोटिशस्तेभ्य इभ्यः ।
चातुर्वर्ण्येन लब्धो द्रविणभर इतस्तत्र काले यथैत-
द्दारिद्र्योत्पातमुक्तं सपदि तदभवत्सर्वकालं समृद्धम् ।।९०।।

---

उसके उत्पन्न होने पर यह पृथ्वी प्रसन्न हुई। भोग के अनर्ह अयुक्त राजाओं के लिये प्रणय भाव वाली ग्लानि तथा घृणा को लोगों ने छोड़ दिया। वीरों में अग्रणी राजा ने यह सोचा कि मेरा शुभ करने वाला अकेला प्रिय, भविष्य में रण में दुःसह यह पुत्र है। क्योंकि मुझ शौर्य परायण में इसके प्रति प्रीति निश्चय ही बढ़ती जा रही है।।८८।।

उस प्रीति राशि प्रदान करने वाले पुत्र जन्म से प्रसन्न राजा ने पिता के समान अनेक जनपद से आए ब्राह्मणों को, सभी याचकों को, अपनी कुलवधुओं के नौकरों को तथा अतिथियों को शीघ्र ही सब कुछ वितरित किया तथा इस प्रकार वह पूर्व ऋणों से मुक्त होकर विजय को प्राप्त हुआ।।८९।।

क्योंकि वह पुत्री अर्थात् पुत्रवान् राजा अपने द्वारा उपार्जित धन को देते हुए तृप्त नहीं हुआ, अतः उस धनाढ्य ने बहुमूल्य पैतृक धन को करोड़ों की संख्या में प्रदान कर दिया। चारों वर्णों के लोगों को यह धन इतना अधिक प्राप्त हुआ कि शीघ्र ही (सम्पूर्ण समाज) दरिद्रता के उत्पात से मुक्त होकर समृद्ध हो गया।।९०।।

किमन्यत्स तथा दानं ददाति स्म सुतोद्भवे ।
याचकेभ्यो यथा द्रव्यं देशे कोषे न शेषितम् ।।९१।।

श्रीमान् राम इवैष मण्डलपतिर्भावी यशो निर्मलः
स ज्ञात्वेति युनक्ति तं कृतगुणं श्रीरामचन्द्राख्यया ।
या संसारभयापहा त्रिभुवने या सर्वदा मङ्गला
या लीलास्मरणादपि त्रिजगतां कामाप्तये कल्पते ।।९२।।

स रामचन्द्रः पितृकारिताभिस्तत्पुष्टिमुद्दिश्य शुभक्रियाभिः ।
पुष्णाति वृद्धिं सकलप्रतीकैर्दिने दिने कृष्ण इवावतीर्णः ।९३।

संवर्धमानः पितरं कृतार्थं करोति तत्सङ्गमजाततोषम् ।
यथा जयन्तः पुरुहूतमङ्के क्रीडन् कुशो राममिवोत्तमश्रीः ।।९४।।

---

और क्या कहें, उसने पुत्र जन्म में याचकों को ऐसा दान दिया कि देश के खजाने में धन नहीं बच रहा।।९१।।

यह यश से निर्मल भावी भूमण्डल का पति श्रीमान् राम के समान है, यह जान कर उस गुणी को 'रामचन्द्र' इस नाम से युक्त किया। जो नाम संसार के भय का निवारण करने वाला है, तीनों लोकों में सदा मंगलप्रद है, तथा तीनों लोकों में जिसके नाम के लीलापूर्वक स्मरण से भी कामनाओं की पूर्ति होती है।।९२।।

यह रामचन्द्र उसकी पुष्टि को उद्देश्य करके पिता के द्वारा दी गयी शुभ क्रियाओं कें द्वारा प्रतिदिन कृष्ण के अवतार के समान वृद्धि को प्राप्त होने लगा।।९३।।

वह बढ़ता हुआ पुत्र अपने संगम से सन्तुष्टि देने वाले पिता को कृतार्थ करने लगा। जैसे इन्द्र की गोद में पुत्र जयन्त हों, अथवा राम की गोद में उत्तम शोभा वाला पुत्र कुश हो।।९४।।

कुलं पितुर्मातुरनल्पकीर्तिः स मण्डयन् राजति राजपुत्रः ।
यथैतदीयो जनको जितारिः पितामहो योग्यकृतिर्यथास्य ।।९५।।

दिने दिने तेन तथाङ्कभाजा नृपः सुखीभूय गुरुत्वमेति ।
यथा गणेशेन मृगाङ्कमौलिर्यथा कुमारेण स एव देवः ।।९६।।

स्खलद्गिरा तेन यथाऽभ्यनन्दच्छ्रीवीरभानुः करुणार्द्रचेताः ।
तथा न राज्यानुभवेन हृष्टः स्वपुण्यलब्धेन सुदुर्लभेन ।।९७।।

युग्मम्

अनेन वीज्येन विशुद्धवंश्यः कृतेन्द्रियग्रामजयेन जेता ।
सर्वेन्द्रियाणां विदुषा विपश्चिद्वीरेण वीरः सुभगेन सौम्यः ।।९८।।

---

यह अत्यधिक कीर्ति वाला राजपुत्र पिता माता के कुल को विभूषित करता हुआ विराजता था। जिस प्रकार इसका पिता शत्रुओं को जीतने वाला था तथा जिस प्रकार इसका पिता योग्य कृतित्व वाला था (वैसा ही यह पुत्र था)।।९५।।

प्रतिदिन गोद में रहने वाले रामचन्द्र के द्वारा यह राजा सुखी होकर गुरुत्व को प्राप्त कर रहा था। जैसे गणेश के द्वारा चन्द्रशेखर शिव अथवा जैसे कुमार कार्तिकेय के द्वारा वे ही देव शिव सुखी हुए उसी प्रकार यह राजा भी सुखी हुआ।।९६।।

करुणा से आर्द्र चित्त वाले श्री वीरभानु उसकी तोतली वाणी से जैसे प्रसन्न हुए वैसे अपने पुण्य से प्राप्त सुदुर्लभ राज्य को पाकर भी नहीं हुए थे।।९७।।

वह सम्मानित कुल से उत्पन्न होने से विशुद्ध वंश वाला, सभी इन्द्रियों को जीतने के कारण सही अर्थों में जेता, विद्वत्ता के कारण विपश्चित्, वीरता के कारण वीर, सुभग होने के कारण सौम्य, शुभ उक्ति के द्वारा सुन्दर भाषण जानने वाला, सभी प्रकार से नम्र से भी नम्र यह धन्य राजा गुरुत्व इत्यादि से अपने को दूसरा भूपति मानता था।।९८-९९।।

शुभोक्तिना सुन्दरभाषितज्ञः सर्वात्मना नम्रतरेण नम्रः ।
गुर्वादिकेभ्यो मनुते स्वमेकं द्वितीयमुर्वीपतिरेष धन्यः ।।९९।।

यत्नात्पात्येष पुत्रं सकलजनकृपं भूपचिह्नाभिरामं
वंशाब्धेः स्वस्य हेतुं निजकुलकमलद्वादशात्मप्रकाशम् ।
श्रेयः सन्तानभाजं जननयनसुखं लोककल्पद्रुमाभं
लीलासङ्गीविदग्धं प्रणयसुवचनं श्रीभृतं दानकर्णम् ।।१००।।

कुलकम्

प्रासादे योग्यतुङ्गे द्रढिमगिरिनिभे दीर्घमूले विशाले
भूकम्पासारयोगादिभिरपि नचले शिल्पिशिल्पप्रयोगात् ।
ज्योतिःशास्त्रोक्तमाने सुविहितसुधिया निर्मलाशेषभागे
मत्तं पुत्रं स रक्षन् जयति नरपतिः पुत्ररक्षाभियुक्तः ।।१०१।।

प्राकारैर्घृष्टनाकैर्विहितपरिवृतो रक्षिलक्षैः प्रदीप्तैः
खड्गं शक्तिं दधानैः परबलभयदं चर्म चापं च तूणम् ।

---

यह राजा बड़े प्रयत्न से सभी जनों के कृपापात्र, राजा के सुन्दर चिह्नों वाले, अपने वंश रूपी समुद्र को चलाने वाले, अपने बारहों कुल कमल का प्रकाश करने वाले, सुन्दर संतान कहे जाने के योग्य, लोगों की आँखों को सुख देने वाले, लोगों के लिये कल्पद्रुम की आभा वाले, लीला से अपने साथ चलने वालों के बीच विदग्ध, सुन्दर वचन बोलने वाले, सम्पत्ति से युक्त, दान में कर्ण के समान इस पुत्र के पालन में लग गये।।१००।।

उच्च शिखर वाले अत्यन्त दृढ़ पर्वत के सदृश, कारीगरों की कारीगरी के प्रयोग से भूकम्प इत्यादि के योग के द्वारा भी कभी न गिरने वाले, ज्योतिष शास्त्र के प्रमाण से युक्ति संगत, सावधान तथा बुद्धिमान् लोगों के द्वारा निर्मित सम्पूर्ण पवित्र भाग वाले, दीर्घ विशाल महल में पुत्र की रक्षा में लगे हुए असावधान पुत्र की रक्षा करते हुए राजा की विजय हो।।१०१।।

कोटिप्रत्यर्थियुद्धेऽप्यभिमुखगतिभिः सिंहनादातिघोरैः
शस्त्रास्त्रप्रेरणज्ञैः प्रतिभटदमनैः स्वामिकार्यानुरक्तैः ।।१०२।।

ब्रह्मोपेन्द्रमहेन्द्रसूरवरुणैश्चित्रार्पितैर्भासुरे
तत्तत्केलिविधानराजितगुणैः सर्वार्थसिद्धिप्रदैः ।
दृष्ट्या मङ्गलदायकैस्तनुभृतां तापत्रयोच्छेदकैः
संसारार्णवतारणं नुतिनतिस्मृत्यादिचर्चाकृताम् ।।१०३।।

इति सुविहितरक्षो भूपतेरौरसोऽयं
सुखसुकृतिसमाजो वर्धते वारिजाक्षः ।
सुमुखसचिवपुत्रक्रीडयासक्तचित्तः
पुरुरिव बहुतेजाः सर्वलोकानुरक्तः ।।१०४।।

---

स्वर्ग से प्रतिद्वन्द्विता करने वाली चारों ओर से घेरने वाली दीवाल के द्वारा, तलवार, शक्ति, चर्म, बाण, तरकस धारण करने वाले, दूसरों को भय देने वाले प्रदीप्त लाखों सैनिकों के द्वारा, करोड़ों शत्रुओं के साथ युद्ध में भी सामने गति करने वाले, सिंह नाद से अत्यन्त भीषण, अस्त्र शस्त्र चलाने के जानकार, शत्रु सैनिकों का दमन करने वाले, राजा के कार्य में लगे सैनिकों के द्वारा, चित्र में लिखित, प्रदीप्त, ब्रह्मा, उपेन्द्र, महेन्द्र, सूर्य, वरुण आदि देवताओं के द्वारा प्रसन्नता की वस्तुओं से विराजित गुणों वाले, सम्पूर्ण विषयों की सिद्धि प्रदान करने वाले, दृष्टि से ही मंगल प्रदान करने वाले, शरीरधारियों के तीनों प्रकार के दुःखों का विनाश करने वाले देवताओं के द्वारा प्रशंसा, प्रणाम, स्मृति इत्यादि की चर्चा करने वाले लोगों का संसार रूपी समुद्र से तारण सम्पन्न होवे।।१०२-१०३।।

इस प्रकार भली प्रकार रक्षा किया गया समाज के लिये सुखकारी कार्य करने वाला, कमल के समान आँखों वाला, राजा का यह पुत्र सदा बढ़े। सुन्दर मुख से युक्त पुत्र के साथ क्रीड़ा में लगे हुए चित्त वाले, पुरु के समान महातेजस्वी, सभी प्रजाओं में अनुरक्त राजा की भी वृद्धि होवे।।१०४।।

उरव्योऽभयचन्द्र एधितयशा यो भाति साधुप्रिय-
स्तत्संजातकलेवरस्य सुधियः श्रीमाधवस्यार्चिते।
काव्ये स्वात्मगतप्रमेयरचने श्रीवीरभानुप्रभोः
सर्वज्ञस्य चरित्रवर्णनशुभे सर्गोऽभवत् सप्तमः ।।१०५।।

---

अच्छे लोगों का प्रिय सर्वथा यशस्वी जो वैश्य कुलोत्पन्न अभयचन्द्र सुशोभित है उससे इस शरीर को प्राप्त करने वाले बुद्धिमान् माधव के सुपूजित, स्वनिर्मित प्रमेय की रचना वाले काव्य में सर्वज्ञ श्री वीरभानु राजा का शुभ चरित्र वर्णन विषयक सप्तम सर्ग समाप्त हुआ।।१०५।।



## अष्टमः सर्गः

अथ भूपतिरात्मसंभवं भवसूनुप्रतिमानतेजसम् ।
अवलोक्य मनोहराकृतिं कृतनामादिगुरुर्व्यचिन्तयत् ।।१।।

अयमध्ययनेषु योग्यतामयते साधुवयोऽस्य साम्प्रतम् ।
तदमुं निदधामि धार्मिके स्वहिते नीतिविदि क्व मन्त्रिणि ।।२।।

इति चिन्तयतो महीभुजः पुरतोऽभ्येत्य गणेशराउतः ।
प्रणनाम स नाम मन्त्रिणां गणनामेति गणेषु योऽग्रतः ।।३।।

सहसोपगतं विलोक्य तं सचिवं प्रत्ययपात्रमात्मनः ।
नृपतिः फलितं मनोरथद्रुममन्तः कलयाम्बभूव सः ।।४।।

उपशिक्षयितुं नयं गुरोः सुकुमारं सुकुमारविग्रहम् ।
हृदि जीवमिवात्मभूः स्वयं निदधौ तत्र गुणोदधौ नृपः ।।५।।

---

अब राजा ने नामकरण इत्यादि के पश्चात् शिव के पुत्र कार्तिकेय के समान तेज वाले, मनोहर आकृति वाले अपने पुत्र को देखकर सोचा।।१।।

यह सुन्दर उमर वाला पुत्र इस समय अध्ययन करने की योग्यता रखता है। इसे किस धार्मिक अपना हित करने वाले, नीति जानने वाले मन्त्री के संरक्षण में रखूँ।।२।।

ऐसा सोचते हुए राजा के पास गणेश राउत नामक मन्त्री ने सामने आकर प्रणाम किया। यह मन्त्रियों की गणना में सबसे पहला स्थान रखता था।।३।।

अकस्मात् आये हुए उस अपने विश्वासपात्र सचिव को देखकर राजा ने इच्छारूपी फलित वृक्ष को उसके सामने प्रकाशित किया।।४।।

उस सुकुमार शरीर वाले सुकुमार को गुरु से राजनीति सिखाने के लिये ब्रह्मा द्वारा जीव को हृदय में रखने के समान राजा ने बालक को अपने कामनारूपी समुद्र में रखा।।५।।

गुरुभिः प्रतिपादिता क्रमात् परमध्यैष्ट स रामचन्द्रमाः ।
सहितः क्षितिपालबालकैः प्रथमं शस्त्रपथोचिताः क्रियाः ।।६।।

कलयन् वचसा गुरोरभादसिभेदानयमेकविंशतिः ।
स्फुटचञ्चुपुटोद्धृतोरगभ्रमिलीलामिव पन्नगाशनः ।।७।।

इदमीयकराश्रयोद्धतौ रिपुवक्त्रेन्दुजिघृक्षया स्फुटम् ।
अभिवीक्ष्य तदाऽसिचर्मणी ध्वजराहू इति कैरतर्कि न ।।८।।

ननु यद्यपि मुष्टिबन्धनं जनुरारभ्य न वेत्ति तत्करः ।
ग्रहणे धनुषस्तथाप्यहो दृढमुष्टित्वमयादपाश्रयः ।।९।।

धनुरानमनेन विद्विषां नमितं तेन समुन्नतं शिरः ।
धृतजीवतया पुनः कृतं कतमेषामपि जीवकर्षणम् ।।१०।।

---

उस रामचन्द्र ने गुरुओं से पढ़ाई विद्या को क्रम से पढ़ा। वह अन्य राजा के बालकों के साथ पहले शास्त्रोचित क्रियाओं को करना सीख गया।।६।।

यह बालक गुरु के सिखाने से २१ प्रकार के तलवार के भेदों को चलाता हुआ सुशोभित हुआ। जैसे गरुड़ अपनी चोंच में रखकर अन्य सांपों को नचाने की लीला करे।।७।।

दुश्मन के शरीर को पकड़ने की स्पष्ट इच्छा से हाथ में लिये हुए इसकी तलवार तथा म्यान को देखकर, 'यह राहु, केतु है' यह किसने नहीं सोचा।।८।।

किसी व्यक्ति का हाथ जन्म से ही मुट्ठी बाँधना नहीं जानता। पर यह धनुष का सहारा लेकर धनुष पकड़ने में कसी हुई मुट्ठी वाला बन गया।।९।।

इसने अपने धनुष को झुकाकर कितने ही शत्रुओं के उन्नत सिर को झुका दिया। इस प्रकार स्वयं जीवन रखकर कितने ही लोगों के प्राणों का कर्षण किया।।१०।।

कृतहस्ततया धनुर्धरः पुरतो लक्षमवापदाहितम् ।
इषुणाऽमलपक्षशालिना प्रतिपक्षोऽस्य तदा विलक्षताम् ।।११।।

यदतुष्टिमगाद्धनुः श्रमे दृढमुष्टिर्यदधाच्च कार्मुकम् ।
अपदृष्टिरभून्न लक्ष्यतः शरवृष्टिर्न वृथाऽभवत्ततः ।।१२।।

गुरुणा श्रमनद्धविग्रहः कलयन् बाहुपरिश्रमं मुहुः ।
करिशाव इव व्यभान्महाकरिणा युद्धविनोदमावहन् ।।१३।।

व्यचलन्न निपीडितोऽप्यलं प्रतिमल्लेन स मल्लभूमिषु ।
प्रचलेदपि वारणः क्वचित्प्रतिविद्धः करिणा न केसरी ।।१४।।

स ततः श्रमशालिनिस्फुटे श्रमवारिण्यभिमृष्टचन्दने ।
सरसीरुहकेसरारुणे निजगात्रे समधारयद्रजः ।।१५।।

---

इस धनुर्धर ने अपने शुद्ध पंखों वाले बाण को हाथ में रखकर लाखों प्रकार के संधान किये। इससे उसके प्रतिपक्षी आश्चर्य में पड़ गये।।११।।

उसने धनुष संचालन सीखने में असन्तोष रखा। उस कसी हुई मुट्ठी वाले ने जिसकी ओर धनुष का सन्धान किया, वह लक्ष्य से कभी ओझल नहीं हुआ तथा उसकी बाणवर्षा कभी व्यर्थ नहीं हुई।।१२।।

वह श्रम से भरे हुए शरीर वाला अपने गुरु के साथ बार बार बाहुपरिश्रम करता हुआ बड़े हाथी के साथ युद्धविनोद करता हुआ हाथी के बच्चे जैसा प्रतीत हुआ।।१३।।

यह पहलवानों के अखाड़ों में दूसरे पहलवान से दबाया जाकर कभी विचलित नहीं हुआ। हाथी से दबाया गया हाथी कभी विचलित भी हो, पर सिंह कभी विचलित नहीं हो सकता।।१४।।

तब उसने श्रम से छलकती हुई, चन्दन से लिपी हुई कमल के केसर से अरुण बूँदों (पसीने) वाले शरीर में मिट्टी लगा ली।।१५।।

वपुषि श्रमभाजि केवलं रज एवास्य मुदे तदाऽभवत् ।
न घनं घनसारचन्दनं न च बालव्यजनानिलो मृदुः ।।१६।।

समभासत भास्करप्रभं वपुरस्य प्रतिमल्लवल्लभम् ।
धृतपाण्डरधूलिधूसरं कलभस्येव कलिङ्गजन्मनः ।।१७।।

गुरुगौतमशङ्कराक्षपादगुरुपातञ्जलसांख्यसम्मतीः ।
स्ववशे व्यतनोद्वशी द्विषद्विषयाणीव नरेन्द्रनन्दनः ।।१८।।

स नयं विनयादपीपवत् पवितं वाऽभ्यसनादपीपलत् ।
अपि जीवमजीजयद्धिया सुधियां संशयमप्यदीधरत् ।।१९।।

स नयेन युधिष्ठिरो बलैरपि भीमश्च यशोभिरर्जुनः ।
नकुलेन न तस्य हीनता सहदेवेन तुलामुपेयुषः ।।२०।।

---

इस श्रमपूर्ण शरीर में केवल मिट्टी ही उसकी प्रसन्नता का कारण बनी। घना चन्दन तथा नरम पंखे की हवा नहीं।।१६।।

उस समय उसका प्रतिमल्ल की अपेक्षा अतिमनोहर, भूरी धूल से धूसरित, सूर्यसंदृश शरीर कलिंग में उत्पन्न होने वाले हाथी के बच्चे के समान अत्यधिक प्रकाशित हुआ।।१७।।

गुरु गौतम, शंकर, अक्षपाद् गुरु तथा पातंजल एवं सांख्य के सिद्धान्त एवं विचारों को इसने अपने वश में कर लिया जैसे कोई राजपुत्र द्वेष करने वाले शत्रुओं की सम्पत्ति को अपने वश में करता है।।१८।।

उसने राजनीति को विनय से पवित्र किया तथा इस पवित्र राजनीति का अभ्यास से पालन किया। उसने अपनी बुद्धि से जीवों पर विजय पायी तथा बुद्धिमानों के संशय को भी (विचार के लिये) धारण किया।।१९।।

वह राजनीति से अर्जुन, बलों से भीम, यश से अर्जुन के समान था। सहदेव से तुल्यता प्राप्त करते हुए वह नकुल से भी कम नहीं था।।२०।।

विनयाश्रयया नयश्रिया कलया वाऽमलयाऽस्त्रशिक्षया ।
गुरुरप्यभवन्न यद्गुरुर्गुरुशुश्रूषणयाऽनवद्यया ।।२१।।

अघमन्दतमत्वमावहन् स बघेलेश्वरवंशकेतुताम् ।
हृदि मङ्गलतां मुखे कलानिधितां काव्यगुरुज्ञमित्रताम् ।।२२।।

सहसा नवविग्रहोऽभवन्महसा चापि सदाऽनवग्रहः ।
नृपमण्डलमौलिभूषणः प्रतिभापास्तसमस्तदूषणः ।।२३।।

नयशास्त्रविचारतोऽभवद्विनयस्याभ्युदयोऽस्य नित्यशः ।
नलता च तथाश्वशिक्षयाऽनलता वाप्यतुलप्रतापतः ।।२४।।

द्विपदक्रमिधावनभ्रमिप्लुतिभेदाननुभावयन् हयम् ।
स जयन्त इवान्वितासनः सुखमुच्चैःश्रवसं व्यराजत ।।२५।।

---

विनय पर आश्रित राजनीति की सम्पत्ति से, निर्मल अस्त्र शिक्षा की कला से, गुरु की अनिन्दित सेवा से वह गुरु न होता हुआ भी गुरु बन गया।।२१।।

वह सर्वथा निष्पापता, बघेल नरेशों के वंश के ध्वज के समान उच्चता, गम्भीर काव्य को जानने वाले से मित्रता, हृदय में मांगल्य तथा मुख में चन्द्रत्व (सौन्दर्य) को धारण करते हुए सुशोभित होता था।।२२।।

वह शीघ्र ही नवीन सुन्दर शरीर वाला, अपने तेज से अनवरोध्य या न रोका जा सकने वाला, राजाओं के सिर का अलंकार, तथा अपनी प्रतिभा से सम्पूर्ण दूषण को हटाने वाला हुआ।।२३।।

राजनय शास्त्र के विचार के द्वारा इसमें निरन्तर विनय का अभ्युदय हो रहा था। अश्व शिक्षा के द्वारा वह नलता या नल के समान प्रतिभा को तथा अतुल प्रताप से अनलता या अग्नित्व को प्राप्त कर रहा था।

विशेष- नल ने राजा ऋतुपर्ण के यहाँ घोड़े चालन का सफल कार्य किया था।।२४।।

घोड़े को दो पैरों से दौड़ने के भ्रम को पैदा करने वाली उँची उछाल के अनेक भेदों को कराता हुआ आराम से उच्चैःश्रवा नामक इन्द्र के घोड़े पर जयन्त के समान आसन लगा कर विराजित हुआ।।२५।।

जवनेन नवेन वाजिना खुरपातोद्गतरेणुराजिना ।
समरोचत मञ्जुमण्डलं रचयन् वप्रमिवाश्वभूमिषु ।।२६।।

स वशीकरणे मदच्युतां करिणां रत्नमयाङ्कुशं दधत् ।
अजयन्नखरायुधं हरिं गजशिक्षागुरुदर्शितक्रमैः ।।२७।।

मदवारणमप्यवारणं स करास्फालनतः समानयत् ।
स्ववशं कुचकुम्भमर्दनान्मदमत्तामिव योषितं प्रियः ।।२८।।

अथ चित्ररथादिवार्जुनः सकलाः साग्रहमग्रहीद् गुरोः ।
स्वरसप्तकतालमूर्च्छनाः सह नृत्येन स राजनन्दनः ।।२९।।

पतितः परिवादिनीष्वपि प्रथमाभ्यासवतोऽप्यनुक्षणम् ।
न कदाचिदमुष्य दृश्यते लघुभावेन गुरोरतिक्रमः ।।३०।।

---

वह नए घोड़े के अत्यन्त वेग से खुर को पटकने से उठी हुई धूल के द्वारा घुड़साल में सुन्दर मिट्टी की दीवार या टीला बनाता हुआ सुशोभित हुआ।।२६।।

उसने हाथी की शिक्षा देने वाले गुरु द्वारा दिखाई गई पद्धति से मद बहाने वाले हाथियों पर रत्न के अंकुश से उन्हें जीत लिया तथा नख ही जिनका आयुध है ऐसे सिंह को जीत लिया।।२७।।

उसने अपने हाथों के संचालन से मजबूत वारण अर्थात् हाथी को भी अवारण अर्थात् विघ्न डालने से रहित करके सीधे रास्ते पर ले आया। जैसे कोई प्रिय पति मतवाली स्त्री के स्तनकलशों का मर्दन करके उसे अपने वश में कर लेवे।।२८।।

अब उस राजनन्दन ने सातों स्वर, ताल, मूर्छना आदि सम्पूर्ण कलाओं को नृत्य के साथ अपने गुरु से साग्रह ग्रहण कर लिया। जैसे अर्जुन ने चित्ररथ से ग्रहण किया था।।२९।।

परिवादिनी अर्थात् ७ तारों की वीणा पर पहले अभ्यास कर लेने पर भी इसका कभी ओछेपन से गुरु का उल्लंघन नहीं देखा गया।।३०।।

नखघातकलस्वनाऽङ्कगा परिरभ्यैकभुजेन वल्लकी।
हृदि रागवती निवेशिता रमणी राममरीरमद् गुणैः।।३१।।

अथ सर्वकलानिधेः कलाः क्रमतः षोडश नाम बिभ्रतम् ।
सकृदेव गुरोः सकाशतः सचतुःषष्टिमपारबुद्धिमान् ।३२।

दिवसानि ययुर्यथा यथा ववृधुस्तस्य गुणास्तथा तथा ।
गिरिजा इव सिन्धुसन्मुखाः सरितः प्रावृषि नीरपूरिताः ।।३३।।

गुरुसन्निधिमात्रतो ययुः स्फुटतामस्य समस्तसंविदः।
द्युमणिद्युतिसङ्क्रमान्मणेरिव तेजांसि निसर्गसर्गतः ।।३४।।

परिपूर्णमवेक्ष्य विद्यया वयसा चापि विशेषसंयुजा ।
मुमुदे स गणेशराउतः सहसा रामकुमारमादरात्।।३५।।

---

नाखून के आघात से मधुर ध्वनि करने वाली, गोद में रखी हुई, एक हाथ से पकड़ी गई हृदय में राग से परिपूर्ण रमणी के समान वीणा ने रामचन्द्र को अपने गुणों से आनन्दित किया।।३१।।

चन्द्रमा की १६ कलाओं के नाम को धारण करने वाले अपार बुद्धिमान् ने एक साथ गुरुजी के पास से ६४ कलाओं को प्राप्त कर लिया।।३२।।

जैसे जैसे दिन बढ़ते गए वैसे वैसे इसके गुण भी बढ़ते गए। जैसे वर्षा में पर्वत से उत्पन्न पानी से भरी हुई नदियां समुद्र के समीप आते आंते अधिकाधिक जल वाली होती जाती हैं।।३३।।

गुरु के सान्निध्यमात्र से इसमें समस्त ज्ञान आविर्भूत होते गये। जैसे द्युमणि में प्रकाश का संसर्ग होते ही उसकी स्वाभाविक दीप्ति बाहर निकलने लगती है।।३४।।

पश्चात् विद्या तथा विशेष प्रकार की उमर के साथ संयुक्त होते हुए रामचन्द्र को आदर के साथ देख कर गणेश राउत प्रसन्न हुए।।३५।।

अथ मन्त्रिवरस्तदा शनैः सुमुहूर्ते शुभलक्षणान्वितः ।
प्रणिपत्य पुरो व्यजिज्ञपत् सममेत्येति सभातले नृपम् ।।३६।।

चतुरम्बुधिमेखलोल्लसद्वसुधामण्डलमध्यनायकः ।
अभवत्तनयो नयोक्तिभिः परिपूर्णस्तव रामचन्द्रमाः ।।३७।।

अयमिष्टदलक्ष्मणान्वितः परशत्रुघ्नपराक्रमाञ्चितः ।
श्रयते भरताभिवन्दितः स्वगुणाद्रामपदं न नामतः ।।३८।।

मनुते जमदग्निजं कृते मनुजः पङ्क्तिरथात्मजं ततः ।
वसुदेवसुतं ततः परं नृप रामं भवदङ्गजं कलौ ।।३९।।

तनयस्तव भागधेयतः समभूद्रामसुनामधेयतः ।
कलिजाल्ममलापनुत्तये कमलावल्लभ एव नापरः ।।४०।।

---

अब मन्त्रिवर ने शुभ मुहूर्त में शुभ लक्षण से अन्वित होकर सभातल मे राजा के पास जाकर उन्हें प्रणाम करके निवेदन किया।।३६।।

चार समुद्र की मेखला रूप में विराजित भूमण्डल के मध्यनायक के रूप में आपका पुत्र रामरूपी चन्द्रमा अब राजनीति की उक्तियों से पूर्णता को प्राप्त हो गया है।।३७।।

इष्ट देने वाले चिह्न से युक्त, दूसरे शत्रुओं के विनाश के पराक्रम से परिपूर्ण, सम्पूर्ण भारत के द्वारा अभिवन्दित यह अपने गुण से राम हैं, नाम से नहीं।

**श्लेष से अन्य अर्थ—** लक्ष्मण से युक्त, शत्रुघ्न के पराक्रम से परिपूर्ण, भरत से अभिबन्दित रामचन्द्र के पद को यह धारण करता है।।३८।।

कृतयुग में लोगों ने जिसे जमदग्नि का पुत्र माना, पश्चात् उसे ही पंक्तिरथ अर्थात् दशरथ का पुत्र माना। उसके पश्चात् उसे ही वसुदेव का पुत्र समझा। हे राजन्! वही राम कलियुग में आपका आत्मज हुआ है।।३९।।

तुम्हारे सौभाग्य से कलि के पापरूपी मल को हटाने के लिये रामचन्द्र नाम से तुम्हारा पुत्र उत्पन्न हुआ है। यह साक्षात् कमला का प्रिय विष्णुदेव ही है, अन्य कोई नहीं।।४०।।

अधुना मधुनायकोपमस्तरुणोऽयं वरुणोर्जितोऽरिषु ।
स्वविवाहविलासयोग्यतामगमत्पुण्यविपाकतस्तव ।।४१।।

सुपरिष्कृतमात्मसम्भवं वयसा चाप्यनवद्यविद्यया ।
अवधार्य महीमहेश्वरोऽभवदानन्दथु मन्थराशयः ।।४२।।

तदनन्तरमेव भूपतिः प्रथमं भूषयति स्म भूषणैः ।
निजविग्रहतोऽवतार्य तं सचिवं धुरकन्धरं पुरः ।।४३।।

विषयानगजान्गजान्पुनः पुनरस्मै जवराजिवाजिनः ।
पृथुवत्पृथिवीपतिस्तदा समदाद्दुर्गपतित्वमादृतः ।४४।।

अभिनन्द्य गणेशराउतं सदसोऽप्याशु विसर्ज्य राजकम् ।
स विवेश वशी विशाम्पतिः सदनं सर्वसमृद्धिसेवितम् ।।४५।।

---

इस समय शत्रुओं के मध्य वरुण या सूर्य की ऊर्जा वाला यह मधुनायक या भ्रमर की उपमा वाला यह युवक तुम्हारे पुण्य विपाक से अपने विवाह की योग्यता प्राप्त कर चुका है।।४१।।

पृथ्वी का यह स्थिर आशय वाला राजा अपने इस पुत्र को उमर तथा अनिन्दित विद्या से परिष्कृत समझ कर आनन्दित हुआ।।४२।।

राजा ने तुरन्त ही अपने शरीर से आभूषण निकाल कर उस ऊँची गर्दन वाले मन्त्री को विभूषित कर दिया।।४३।।

उस समय उस पृथु के समान पृथ्वीपति ने आदृत होकर उसे दुर्गपतित्व तथा अनेक विषय जैसे अग + ज अर्थात् पहाड़ों में घूमने वाले गज अर्थात् हाथी, वेग के अनेक स्तर वाले घोड़े प्रदान किये।।४४।।

इस प्रकार गणेश राउत का अभिनन्दन करके सभा से राजसभासदों को शीघ्र ही बिदा करके वह स्वाधीन, प्रजाओं का राजा सभी शोभा से सम्पन्न सदन में अवस्थित हुआ।।४५।।

ततः प्रोच्चैः सौधं धरणिपतिनाऽरुह्य नचिरात्
समाहूयामात्याननुजमपि तैरेव सहितः ।
समुद्वोढुं रामं स्वसदृशकुले मन्त्रमकरोत्
स्वयं श्रीरप्यासीच्चरितुमिह युक्तोत्कलिकया ।।४६।।

ऊरव्योऽभयचन्द्र एधितयशा यो भाति साधुप्रिय-
स्तत्सञ्जातकलेवरस्य सुधियः श्रीमाधवस्यार्चिते ।
काव्ये स्वात्मगतप्रमेयरचने श्रीवीरभानुप्रभोः
सर्वज्ञस्य चरित्रवर्णनशुभे सर्गोऽत्यगादष्टमः ।।४७।।

---

तब शीघ्र ही भूपति ने ऊँचे महल पर चढ़कर मन्त्रियों को तथा उनके साथ अपने भाई को बुलाकर अपने सदृश कुल में रामचन्द्र का विवाह करने के लिये विचार विमर्श किया। इस उचित आतुरता से कार्य करने के लिये श्री या सम्पत्ति के सभी साधन वर्तमान थे।।४६।।

अच्छे लोगों का प्रिय सर्वथा यशस्वी जो वैश्य कुलोत्पन्न अभयचन्द्र सुशोभित है उससे इस शरीर को प्राप्त करने वाले बुद्धिमान् माधव के सुपूजित, स्वनिर्मित प्रमेय की रचना वाले काव्य में सर्वज्ञ श्री वीरभानु राजा का शुभ चरित्र वर्णन विषयक अष्टम सर्ग समाप्त हुआ।।४७।।



## नवमः सर्गः।

आसागरं क्षितितलप्रभुता विनीता
सर्वा प्रजा सुखमयी गतरोगशोका ।
चिन्ता तथापि परमाऽजनि वीरभानोः
श्रीरामचन्द्रसदृशी वनिता कथं स्यात् ।।१।।

ज्योतिर्विदं धरणिदेवगणं प्रधानं देवालये कनकपीठतले निविष्टः।
आहूय मन्त्रकुशलो नृपचक्रवर्ती मन्त्रं सुतस्य सुविवाहकरञ्चकार।।२।।

विप्रोत्तमः प्रकृतिमण्डलमध्यवर्ती श्रीवीरसिंहतनयं विनयी बभाषे।
वाचस्पतिस्त्रिदशराजमिवातिहृष्टः पूर्वं विचारितमिदं सुचरैर्मयेति।।३।।

वीरश्रीवीरभानो तव नवयशसा ब्रह्मलोकादिलोके
शुक्लीभूते समन्तात्तुहिनगिरिसुता शम्भुबुद्ध्याऽऽप विष्णुम् ।

---

इस राजा ने सागर पर्यन्त धरती तल पर प्रभुता प्राप्त की। इससे सम्पूर्ण प्रजा सुखमयी तथा रोग और शोक से मुक्त हुई। फिर भी वीरभानु को यह चिन्ता उत्पन्न हुई कि श्रीरामचन्द्र के समान स्त्री किस प्रकार प्राप्त करें।।१।।

तब विचार में कुशल चक्रवर्ती राजा ने कनकपीठ के देवालय या मन्दिर में रहने वाले धरणिदेवगण नामक मुख्य ज्योतिषी को बुलाकर पुत्र के विवाहविषयक विचार किया।।२।।

प्रकृति अर्थात् राज्य के अंग मन्त्री आदि के बीच, विनयी ब्राह्मणों में उत्तम ज्योतिषी श्री वीरसिंह के पुत्र से वैसे ही बोले जैसे बृहस्पति त्रिदशराज इन्द्र से बोले थे। मैंने अपनी गणना से अतिप्रसन्न होकर इस पर पहले ही विचार कर लिया है।।३।।

सावित्री पद्मयोनिं न सरति सहसा काचकारा धनाढ्याः
सौवर्णा भिन्नवर्णा बहुतरनयनैर्ज्ञायते वृत्रवैरी ।।४।।

स एव मान्यो नृपतेः प्रधानो मनोगतं यः सुविचार्य पूर्वम् ।
करोति कार्यं प्रणयेन विज्ञः प्रोक्तार्थकारी पशुवन्न मान्यः ।।५।।

कान्त्या कामो निकामं विनयनयमयः शस्त्रमन्त्रेषु जिष्णु-
र्विष्णुर्विश्वोपकारे पितृपदभजने रामवद्रामचन्द्रः ।
एतत्तुल्या यशोदा सकलगुणवती कीर्तिसिंहस्य पौत्री
गौराख्ये पत्तनाग्र्ये तुहिनगिरिसुतेवास्ति नान्या धरायाम् ।।६।।

यशोदया यशोदया सुरूपसच्चरित्रया ।
अरिष्टनेमिसंभवं पवित्रितं गुणैः कुलम् ।।७।।

---

हे वीर श्री वीरभानु! तुम्हारे नवीन यश से ब्रह्मलोक आदि लोकों में चारों ओर यश की सफेदी फैल जाने पर पार्वती ने शम्भु समझ कर विष्णु को प्राप्त कर लिया। सावित्री ब्रह्मा के पास सहसा नहीं जाती। कांच बनाने वाले धनाढ्यों की वस्तु सुवर्ण की अथवा अनेक आँखों से अनेक रंग वाली प्रतीत हुई तथा वहां इन्द्र प्रतीत हुआ।।४।।

राजा का वही बुद्धिमान् प्रधान सम्मान्य हो सकता है जो राजा के मन की बात को पहले से भली प्रकार विचार के प्रसन्नता से करता है। जो केवल कहे हुए कार्य को पशु के समान करे वह मान्य नहीं हो सकता।।५।।

रामचन्द्र सौन्दर्य में सर्वथा कामदेव के समान, विनय तथा नीति में पारंगत, शस्त्र के मन्त्र में विजेता, विश्व के उपकार में विष्णु तथा पिता के चरणों की सेवा करने में सर्वथा रामचन्द्र के समान हैं। इसके समान गौरा नामक विशिष्ट नगर में कीर्तिसिंह की पौत्री, हिमालय की पुत्री पार्वती के समान सकलगुणवती यशोदा है। धरती में अन्य कोई नहीं।।६।।

सुन्दर रूप तथा सुन्दर चरित्र वाली इस यश देने वाली यशोदा ने अरिष्टनेमि से उत्पन्न कुल को पवित्र किया है।।७।।

पुत्री माधवसिंहस्य कौमुदीव सुधानिधेः ।
वीरभानोः सुपुत्रेण युक्ता मुक्तेव राजताम् ।।८।।

सम्बन्धो मिथिलापतेर्दशरथस्यासीत्पुरा शर्मदः
पाथोधेर्मधुसूदनस्य गिरिशस्याद्रीश्वरस्योज्ज्वलः ।
त्वष्टुः कश्यपनन्दनस्य च यथा श्रीवीरभानोस्तथा
दिव्योऽयं किल कीर्तिसिंहनृपतेर्लोकोत्तरो राजते ।।९।।

सीतेव शुद्धचरिते गिरिजेव रूपे धर्मस्थितौ द्रुपदराजसुतेव साध्वी ।
सत्ये सतीव सुरसिन्धुरिव प्रभावे वंशद्वये वितनुते हि यशो यशोदा १०

कीर्तिसिंहनरपालपुरोधा वीरसिंहसुतमाह सहासः ।
पूर्वमेव तनयाय वितीर्णश्रीमुखा तव शुभं नय लग्नम् ।।११।।

---

माधवसिंह की यह पुत्री चन्द्रमा से चाँदनी के समान वीरभानु के पुत्र के साथ जुड़कर मोती के समान विराजित होवे।।८।।

प्राचीन काल में मिथिला के राजा का दशरथ के साथ सम्बन्ध सुख प्रदान करने वाला हुआ था। इसी प्रकार पाथोधि अर्थात् समुद्र का तथा मधुसूदन कृष्ण का, शंकर का तथा उज्ज्वल अद्रीश्वर अर्थात् पर्वत का, त्वष्टा तथा कश्यप के पुत्र का जिस प्रकार सम्बन्ध हुआ था वैसे ही श्रीवीरभानु तथा राजा कीर्तिसिंह का दिव्य लोकोत्तर सम्बन्ध विराजित होता है।।९।।

शुद्ध चरित में सीता के समान, रूप में पार्वती के समान, धर्मस्थिति में ध्रुपदराज की साध्वी पुत्री द्रौपदी के समान, सत्य में सती के समान, प्रभाव में सुरसिन्धु या गंगा के समान यह यशोदा दोनों लोकों में यश फैलाने वाली है।।१०।।

राजा कीर्तिसिंह के पुरोहित ने वीरसिंह के पुत्र वीरभानु से हंसी के मध्य कहा कि आपके पुत्र के लिये पहले ही सुन्दर मुख वाली खोज ली गई। अब आप (विवाह के) सुन्दर लगन पर विचार करें।।११।।

श्रीरामचन्द्रो रघुरामचन्द्रः पित्रोर्यशोदा च यशः प्रदेया ।
स्त्रीपुंसयोरस्तु शुभप्रसङ्गः सद्रत्नहेम्नोरिव राजमानः ।।१२।।

अरिष्टनेमिवंशेन भारद्वाजस्य सङ्गमे ।
कोऽयं सर्वजनीनः स्यात् उत्सवो गौरपत्तने ।।१३।।

हयगजरथरत्नैः पूजितोऽसौ पुरोधा
निजनगरमगच्छद्वीरभानुं निमंत्र्य ।
प्रतिगृहमथचासीन्मङ्गलंविन्ध्यशैले
शिव शिव शिवकार्यं कुर्वतां मानवानाम् ।।१४।।

राजानो राजपुत्रा रजनिकरमुखा राजमाना रुचोच्चै-
राकल्पैः कल्पिताङ्गा नरपतितिलकं व्याघ्रपाद्गोत्रमीयुः ।
वीरं श्रीवीरभानुं सकलसुखकरं सर्वतो देशदेशा-
द्देवेशं देवपाला इव शुभसमये प्रेष्ठसूनोर्विवाहे ।।१५।।

---

एक ओर रामचन्द्र रघुकुल में उत्पन्न श्री रामचन्द्र के सदृश हैं, दूसरी ओर माता पिता को यश देने वाली यशोदा है। यह स्त्री पुरुष का शुभ मिलन सुन्दर रत्न तथा सोने के मिलन जैसा विराजित होता है।।१२।।

अरिष्टनेमि वंश का भरद्वाज वंश के साथ मेल होने पर गौर नगर में कोई सार्वजनिक उत्सव जैसा आयोजित हुआ।।१३।।

घोड़े, हाथी, रथ तथा रत्न से सुपूजित (कीर्तिसिंह का) यह पुरोहित वीरभानु को निमन्त्रित करके अपने नगर की ओर वापस गया। इस समय विन्ध्य पर्वत में पवित्र कार्य करने वाले मनुष्यों के हर घर में मंगल आयोजित हुआ।।१४।।

(वीरभानु के) इस अत्यन्त प्रिय पुत्र के विवाह के शुभ संमय अनेक देशों से राजा, अपनी दीप्ति से सुशोभित, चन्द्र के समान मुख वाले राजपुत्र, सदा से सुभूषित अंगों वाले महाराजा इस राजश्रेष्ठ, व्याघ्रपाद् गोत्र वाले, सदा सुख देने वाले श्री वीरभानु के पास पहुंचे।।१५।।

मातङ्गानां प्रयाणे प्रचलति सहसा भूतले क्षीरसिन्धौ
भीत्या कण्ठे गृहीतो जलनिधिसुतया लब्धतोषो मुरारिः ।
पुत्रं पौत्रं सुमित्रं धनजनभवनं सर्वलोके प्रतिष्ठां
साम्राज्यं दीर्घमायुर्व्यतरदतिसुखं रामचन्द्राय हृष्टः ।।१६।।

सप्तसप्तिरथ सप्तिगतीनां शीघ्रतां प्रतिपदं निरयद्भिः ।
भारपीडितशिरा भुजगः स्यात् पस्पृशे क्षितिरितीव न वाहैः ।१७।

सेनासंभवभूरिधूलिजनितं ध्वान्तं महान्तं रुचा
योधाकल्पनिबद्धरत्नभवया सर्वं निरस्य क्षणात् ।
आमात्यैः सपुरोहितैः पुरजनैर्मित्रैश्च सम्बन्धिभि-
र्देवेशैरिव संयुतः समसरद्गोराभिधं पत्तनम् ।१८।

---

इस धरती पर सहसा भयंकर हाथियों के प्रयाण होने पर क्षीरसागर में समुद्र की पुत्री लक्ष्मी ने डर से सन्तोषी मुरारि का आलिंगन किया। मुरारि ने प्रसन्न होकर रामचन्द्र के लिये पुत्र, पौत्र, अच्छे मित्र, धन, जन, भवन, सभी लोकों में प्रतिष्ठा, साम्राज्य तथा दीर्घ आयु का आशीर्वाद दिया।।१६।।

सूर्य मानों इन घोड़ों के हर कदम की शीघ्रता मापता हुआ चला। शेषनाग भार से दब न जायँ, मानों इसीलिये वाहनों या गाड़ियों ने धरती का स्पर्श नहीं किया।।१७।।

सेना द्वारा उत्पन्न महान् धूल वाले पूरे मार्ग को क्षण भर में पार करने के पश्चात् इस समय गोरा नगर योद्धाओं द्वारा धारण किये गये रत्नों की दीप्ति से, पुरोहितों सहित इन्द्रसदृश मन्त्रियों से, नागरिकों, मित्रों, संबंधियों से भर गया।।१८।।

भारद्वाजारिष्टनेमिवंशजौ सङ्गतौ नृपौ ।
कुर्वन्तौ देहयोरैक्यं माधवोमाधवौ यथा ।।१९।।

आसीन्माधवसिंहस्य वीरभानुसमागमे ।
या प्रीतिः सा सहस्रास्यैः शक्या वक्तुं न मानवैः ।।२०।।

व्याघ्रपादमुनिवंशजलोकैर्गौरराजनगरे परिपूर्णे ।
गेहवासिनि जने पथिकत्वं गेहिता च पथिकाननुयाता ।।२१।।

माधवेन बहुधा कृतमानो निन्दितश्च हसितैरवरोधैः ।
वीरभानुरणुमाप न भेदं ह्रासवृद्धिरहितः खलु सिन्धुः ।।२२।।

---

भरद्वाज तथा अरिष्टनेमि वंश में उत्पन्न होने वाले ये दोनों राजा इस प्रकार मिले जैसे माधव (माधवसिंह) का माधव (कृष्ण) से मिलन हुआ हो।।१९।।

माधवसिंह की वीरभानु से मिलने पर जो प्रीति थी वह हजार मुख वाले मनुष्यों से भी नहीं कही जा सकती।।२०।।

व्याघ्रपाद तथा अरिष्टनेमि मुनि के वंश में उत्पन्न होने वाले लोगों से गौरराज के नगर के भर जाने पर गृहवासी लोगों में पथिकत्व आ गया तथा गृहत्व पथिकों के पीछे चला (अर्थात् सभी घर के लोग बाहर घूमने लगे तथा उन लोगों ने उन अभ्यागत लोगों को अपने अपने घरों में स्थान दे दिया)।।२१।।

माधव के द्वारा बार बार सम्मानित तथा हँसने वाली स्त्रियों के द्वारा निन्दित होने पर भी वीरभानु जरा सा भी विचलित नहीं हुए। जैसे समुद्र ह्रास तथा वृद्धि से रहित होता है।।२२।।

अर्पिता - ताडिता दानदण्डैः श्रीवीरभानुना ।
भानुनेव तमःश्रेणी भीता व्याकरणं ययौ ।।२३।।

भूदेवमङ्गलपदार्पितमङ्गलश्रीर्मध्ये चतुष्कमुपराजकुलं निविष्टः ।
साध्वीशतैः प्रमुदितैः कृतरत्नदीपः श्रीरामचन्द्र इव राजति रामचन्द्रः २४

उद्वाहकाले तनयस्य दोषो न कोपि केषामपि वीरभानोः ।
अकालमारीरहितोऽपमृत्युर्मृत्युं समीयाय परं स रोगः ।२५।।

स्वापतेयमखिलं तनयायां यौतकेष्वदित माधवसिंहः ।
केवलं परिररक्ष च राज्यं राजता हि न विना खलु राज्यम् ।।२६।।

सामन्तैर्बन्धुवर्गैः परिचरनिकरैर्योतकं यद्वितीर्णं
पूर्णोऽपि प्रीतियुक्तः क्षितिपतितिलकस्तत्समस्तं निनाय ।

---

श्री वीरभानु के द्वारा लोगों के लिये अर्पित श्री इस प्रकार दान रूपी डण्डे से ताडित की गयी या भगाई गई, जैसे कि सूर्य के द्वारा अन्धकार भगाया जाता है। तब वह डर कर व्याकरण के पास पहुंची (ताकि उस श्री का वीरभानु के साथ समास कर दिया जाय तथा श्रीवीरभानु बना दिया जाय!!)।।२३।।

चार स्तम्भों वाले कक्ष के मध्य राजकुल के समीप बैठे हुए अपने पितृचरणों को समर्पित मंगल शोभा वाले, सैकड़ों स्त्रियों के द्वारा आरती उतारे गये रामचन्द्र श्रीरामचन्द्र के समान विराज रहे थे।।२४।।

वीरभानु के पुत्र के विवाह के समय किसी के किसी भी पुत्र की आकस्मिक या अकाल मृत्यु नहीं हुई। अपितु वह रोग ही मृत्यु को प्राप्त हो गया।।२५।।

माधवसिंह ने अपनी पुत्री के विवाह के दहेज में सम्पूर्ण धन दिया। केवल राज्य की रक्षा की। राजकार्य के बिना राज्य स्थिर नहीं रहता।।२६।।

अनेक सामन्तों ने, मित्रों ने, अनेक भृत्यों ने जो उपहार दिया उस सब को राजाधिराज ने पूरी प्रसन्नता के साथ स्वीकार किया। वह मंगलगृह में प्रविष्ट

मध्ये माङ्गल्यगेहं कनकमणिमये मण्डपे सन्निविष्टो
गोत्राचारप्रचारं रचयति मुदितो वंशशंसिप्रवीणैः ।। २७।।

भारद्वाजो मुनीन्द्रस्त्रिभुवनविलयस्थानजन्मैकहेतु-
र्विख्यातो व्याघ्रपादः सकलमुनिगणस्तूयमानप्रभावः ।
तद्वंशे वीरसिंहो नरपतितिलकः सिंहराजोग्रवीर्यो
यस्याग्रे ग्रामसिंहा इव रिपुनिकरा निर्ययुः कम्पमानाः ।। २८।।

यन्नाम्ना गुर्जरेशो गिरिविवरमगाद्दाक्षिणात्याः पयोधिं
पाश्चात्या भीतियुक्तास्तुहिनगिरिशिखां नौचरो गौडराजः ।
ब्रह्मण्यः सत्यसन्धः श्रुतिपथनिरतः सर्वदाने वदान्यो
वीरः श्रीवीरसिंहः सशरणनृपतिः प्राणरक्षापरोऽभूत् ।। २९।।

---

होकर स्वर्ण तथा मणियों से सुसज्जित होकर मण्डप में अवस्थित हुआ। वंश की प्रशंसा में प्रवीण लोगों ने प्रसन्न होकर गोत्र के वर्णन का विस्तार करते हुए स्तुति की।। २७।।

भरद्वाज नामक मुनिराज तीनों लोकों के प्रलय, स्थिति तथा जन्म के अकेले कारण थे। सम्पूर्ण मुनियों के द्वारा स्तुति किये अतुल प्रभाव वाले व्याघ्रपाद भी प्रसिद्ध थे। उन्हीं के वंश में सिंहराज के समान प्रबल पराक्रम वाला वीरसिंह नामक राजाधिराज था। जिसके आगे शत्रुसमूह कुत्तों के समान कांपते रहते थे।। २८।।

जिसके नाम से गुर्जर देश का राजा पहाड़ों की गुफा में छिप गया। दक्षिण देश के राजगण समुद्र की ओर भाग गये। पश्चिम देश के राजा हिमालय के शिखर की ओर भागे तथा गौड़ देश का राजा नाव से भागने लगा। वह वीर श्री वीरसिंह ब्राह्मणों की रक्षा करने वाला, सत्य में दृढ़, वेदों के मार्ग पर चलने वाला, सभी प्रकार के दान में उदार तथा अपनी शरण मे आये हुए राजाओं की प्राणरक्षा में तत्पर रहता था।। २९।।

तत्पुत्रस्य तव प्रयाणसमये जेतुं दिशां मण्डलं
धूलीभिः परिपूरिते त्रिभुवने दीनोऽक्षिभिर्वासवः ।
ब्रह्मा विश्वलयाकुलो रिपुवधू रिक्ता विभूषाम्बरैः
लङ्कायां च विभीषणोऽम्बुधिवृतौ निद्रा दरिद्रायते ।।३०।।

ब्रह्मण्यस्त्वं वदान्यः परबलविजयी विश्वविख्यातकीर्ति-
र्दाता भोक्ता विनेता शरणरतनरप्राणरक्षावतारः ।
हारः कण्ठे धरायाः स्वकुलसुखकरो वेदबाह्यान्तकारी
सम्बन्धेऽरिष्टनेमेः कुलमिदमभवत् युष्मदीयेन पूतम् ।।३१।।

शौर्ये गाण्डीवधन्वा पितृपदभजने लक्ष्मणस्याग्रजन्मा
धर्मे धर्मस्य सूनुः क्षितिसुरविमुखक्षत्रिये जामदग्न्यः ।

---

उसके पुत्र के चारों दिशाओं की विजय हेतु प्रयाण के समय तीनों भुवनों में धूल से भर जाने पर इन्द्र आँखों से दीन हुए (उन्हें कुछ दिखाई न दिया)। ब्रह्मा विश्व के प्रलय के लिये व्याकुल हो गये। शत्रुओं की वधुओं ने विभूषित वस्त्र पहनना छोड़ दिया। समुद्र से घिरी लंका में विभीषण की नींद हराम हो गयी।।३०।।

आप ब्राह्मणों की रक्षा करने वाले हैं, उदार हैं, शत्रुसेना पर विजय प्राप्त करने वाले हैं, विश्व में प्रख्यात यश वाले हैं, दाता, भोक्ता, विनयाचरण कराने वाले हैं, शरण में आये हुए लोगों की प्राणरक्षा करने वाले के अवतार हैं। धरती के कण्ठ का हार हैं, अपने कुल को सुख देने वाले हैं, वेदविरोधी लोगों का अन्त करने वाले हैं। आपके सम्बन्ध से अरिष्टनेमि का यह कुल पवित्र हुआ है।।३१।।

यह कुमार रामचन्द्र वीरता में गाण्डीव धनुष को हाथ में रखने वाले (अर्जुन) हैं, पिता की सेवा करने में लक्ष्मण के बड़े भाई रामचन्द्र के समान हैं, धर्म में धर्म के पुत्र युधिष्ठिर हैं, धरती के देवताओं के विमुख क्षत्रियों के प्रति जामदग्न्य परशुराम हैं, गम्भीरता में समुद्र हैं, शरीर की सुन्दरता में

गाम्भीर्ये तोयराशिस्तनुरुचिमदनस्तीव्रतेजाः प्रतापे
योग्योऽयं यौवराज्ये विनयनयमयो रामचन्द्रः कुमारः।।३२।।

प्रयागे ते वासः कलसभवनीचाचलपतिः
प्रसंगो विप्रेन्द्रैर्निगमगणतत्त्वार्थनिपुणैः ।
सदाचारोदारः श्रुतिविहितकर्मोज्ज्वलमतिः
समीरैः संपूता वयमिह तनुस्पर्शिभिरलम्।।३३।।

विन्ध्यदुर्गनरपालपुरोधाः कीर्तिसिंहतनयं निजगाद ।
जायते यदि मुखस्य सहस्रं वक्तुमस्मि न तथापि गुणं ते ।।३४।।

विप्रेन्द्रोऽरिष्टनेमिर्निखिलमुनिगणस्तूयमानप्रभावो
धातुर्वंऽशेवतीर्णः स्ववचनविभवैः स्तम्भयामास भानुम् ।

---

कामदेव हैं, प्रताप में अत्यन्त तीव्र तेज वाले हैं। ये विनय तथा राजनीति से सर्वथा परिपूर्ण युवराज्य के सर्वथा योग्य हैं।।३२।।

आपका प्रयाग में निवास है, आप अगस्त्य के समुद्र के स्वामी हैं, वेदों के तत्त्वार्थ में निपुण ब्राह्मणश्रेष्ठों से आपका साथ है, सदाचारी उदार तथा वेदों में बताए गए कार्यों से उज्ज्वल मति वाले हैं, आपके शरीर को स्पर्श करने वाली वायु से हम लोग पवित्र हो गये।।३३।।

विन्ध्यदुर्ग (बान्धवढ़) के राजा के पुरोहित ने कीर्तिसिंह के पुत्र (माधवसिंह) से कहा कि यदि मेरे हजार मुख हो जायं तो भी मैं आपके गुणों को कहने में समर्थ नहीं हूँ।।३४।।

सम्पूर्ण मुनियों के द्वारा स्तुति किये गये प्रभाव वाले ब्राह्मणश्रेष्ठ अरिष्टनेमि थे। वे धाता के वंश में अवतरित अपने प्रभाव से भानु को स्तम्भित करने वाले थे। उनके वंश में कीर्तिसिंह शत्रुरूपी हरिणों के प्राणों के विनाश में अकेले सिंह हैं। उनके साथ पूर्व पुण्य के प्रभाव से होने वाला यह सम्बन्ध सदा मंगलकारी होवे।।३५।।

**तद्वंशे कीर्तिसिंहो रिपुहरिणगणप्राणनाशैकसिंहः**
**संबन्धस्तेन जातः शिवशिवशिवदः पूर्वपुण्यप्रभावात्।।३५।।**

**मल्ला भिल्लाः पुलिन्दा गिरिगहनचरा अङ्गवङ्गाः कलिङ्गा**
**निर्भिन्नाङ्गा निरङ्गास्तव विशिखगणैः पातिता भूमिपृष्ठे।**
**लोका लोकेशतुल्यास्तव जनपदगाः सन्ति नीरोगशोकाः**
**कीर्तिस्ते कीर्तिसिंहप्रभव सुरपुरे गीयते गानविज्ञैः।३६।**

**ततः सुतास्नेहनिबद्धचित्तौ पदार्थदौ माधवसिंहदेवौ।**
**निजात्मजं वर्त्मनि रत्नसेनं संप्रेषयेतामनु तं समेतम्।।३७।।**

**स च स्वसुः स्नेहभरेण राज्ञा सहैव मार्गे कतिचिद्दिनानि।**
**कृताधिवासः समनन्दयत्तां भूपालमौलिं च परं नताङ्गः।३८।**

**व्यावर्तयत्तं नृपवीरभानुः कृतादरो माधवसिंहसूनुम्।**
**स्वसारमापृच्छ्य ततः सुशीलां निजं स भूयः पुरमाजगाम।।३९।।**

---

आपके द्वारा मल्ल, भिल्ल, पुलिन्द, तथा अत्यन्त घने पर्वतों में रहने वाले अंग, वंग, कलिंग लोग तुम्हारे बाणों से संग्राम भूमि में अंगों को काटकर निरंग करके गिरा दिये गये। तुम्हारे जनपद में रहने वाले लोग लोकेश के समान सर्वथा नीरोग तथा शोकरहित हैं। हे कीर्तिसिंह के पुत्र, तुम्हारी कीर्ति स्वर्गलोक में गानविशारदों के द्वारा गाई जाती है।।३६।।

तब अपनी पुत्री के स्नेह से युक्त चित्त वाले, अपने सभी पदार्थ या दहेज प्रदान करने वाले माधवसिंह तथा उनकी पत्नी ने रास्ते में उसके पीछे चलने के लिये रत्नसेन को भेजा।।३७।।

उस प्रणत अंगों वाले भाई ने अपनी बहिन के स्नेह से राजा के साथ रास्ते में कुछ दिन साथ रहते हुए राजा को तथा अपनी बहिन को भी आनन्दित किया।।३८।।

तब राजा वीरभानु ने आदर के साथ माधवसिंह के पुत्र को लौटा दिया। वह अपनी सुशील बहिन से अनुमति लेकर अपने नगर की ओर लौट गया।।३९।।

नृपतिरथ समेतं सूर्यया सूर्यतुल्यं
रिपुतिमिरनिरासे स्वात्मजं रामचन्द्रम् ।
दशरथ इव रामं सीतयाऽऽनीय लोका-
न्निजनगरनिविष्टान्मोदयामास हृष्टः ॥४०॥

गोरापुरात्स्वनगरं समुपेत्य वीरः
श्रीवीरभानुरथ मन्त्रिगणैः समेतः ।
श्रीविन्ध्यशैलशिखरे कनकासनस्थः
श्रीरामचन्द्रयुवराजपदं विभेजे ॥४१॥

लक्ष्मीः स्वयं मम गृहेऽस्ति वधूर्यशोदा
पुत्रो धुरन्धरतरः खलु राजलक्ष्म्याः ।
वंशागतं सकलराज्यमिदं मदीयं
पुत्रे दधामि युवराजपदं ततोऽहम् ॥४२॥

---

पुनः यह राजा सूर्या के साथ शत्रुरूपी अन्धकार के निवारण में सूर्य तुल्य अपने पुत्र रामचन्द्र को वैसे ही लाए जैसे दशरथ राम को सीता के साथ लाए थे। इस प्रकार उस प्रसन्न राजा ने अपने नगर में रहने वाले लोगों को परम आनन्दित किया॥४०॥

गोपुर से अपने नगर में पहुँचने पर श्री वीरभानु ने मन्त्रियों के साथ मिलकर विन्ध्यपर्वत के शिखर पर स्वर्णासन में स्थित श्री रामचन्द्र को युवराज पद पर बिठाया॥४१॥

मेरे घर में मेरी बहू यशोदा लक्ष्मी के रूप में वर्तमान है। मेरा अत्यन्त वीर पुत्र राजलक्ष्मी के पुत्र के रूप में वर्तमान है। अतः मैं वंश से चले आ रहे अपने सम्पूर्ण राज्य को पुत्र के अधीन प्रदान करते हुए इसे मैं युवराज पद पर अभिषिक्त करता हूँ॥४२॥

आमन्त्रिताः प्रणिधिभिर्निखिला नरेन्द्राः
श्रीरामचन्द्रयुवराजपदाभिषेके ।
स्वं स्वं पुरप्रभवमुत्तमवस्तु नीत्वा
प्रत्याययुः प्रथितभूषणवस्त्रवाहाः ।।४३।।

प्रयागस्तीर्थानां भवति सकलानां निवसति-
स्ततस्तोयैस्तस्य प्रकटमभिषेकः शुभकरः ।
समीरो यस्यापि क्षितिसुरसहस्राहतिहरः
प्रभावं कश्चास्य प्रभवति हि वक्तुं मुखशतैः ।।४४।।

ततो रामचन्द्रं स्ववंशाब्धिचन्द्रं यशोदानयुक्तं यशोदानुरक्तम् ।
चकाराभिषिक्तं सुवर्णासनस्थं द्विजेन्द्रैर्यथा देवराजो जयन्तम् ।।४५।।

---

श्री रामचन्द्र के युवराज पद पर अभिषेक के समय राजा ने पूरी सावधानी के साथ अपने दूतों से सभी राजाओं को आमन्त्रित किया। वे सुसज्जित आभूषण तथा परिधान धारण करने वाले लोग अपने अपने नगरों में उत्पन्न उत्तम वस्तु को लेकर राजा के पास पहुंचे।।४३।।

तीर्थों में प्रयाग में सभी देवताओं का निवास है। उसके जल से राज्याभिषेक प्रकटतः शुभकर है। जहाँ धरती के हजारों देवताओं की चोट को हरण करने वाली वायु बहती है। इसके प्रभाव को सैकड़ों मुख से भी कौन कहने में समर्थ है।।४४।।

उसके पश्चात् राजा ने अपने वंशरूपी समुद्र के लिये चन्द्र सदृश यश तथा दान से युक्त, यशोदा में अनुरक्त, सोने के आसन पर अवस्थित रामचन्द्र को अभिषिक्त किया। जैसे देवराज इन्द्र ने ब्राह्मणश्रेष्ठों के द्वारा जयन्त को अभिषिक्त किया था।।४५।।

जब रामचन्द्र युवराज पद पर अभिषिक्त हुए तब यह धरती बिना जोते फल प्रदान करने वाली हो गयी थी। आवश्यकता के क्षण में मेघ उपस्थित

पदे यौवराज्ये यदा रामचन्द्रोऽभिषिक्तस्तदाऽकृष्टपच्या धराऽऽसीत्।
समायाति वाञ्छाक्षणे वारिवाहः प्रजायां न मृत्युर्न मारी न दाहः

तनयनिहितभारो वेदरक्षावतारो नियतकृतविचारो धर्मकण्ठैकहारः।
क्षितिपतिरथ गङ्गातोयसंशुद्धचित्तो विरलभवननिष्ठो ब्रह्मनिष्ठापरोऽभूत्

ऊरव्योऽभयचन्द्र एधितयशा यो भाति साधुप्रिय-
स्तत्संजातकलेवरस्य सुधियः श्रीमाधवस्यार्चिते।
काव्ये स्वात्मगतप्रमेयरचने श्रीवीरभानुप्रभोः
सर्वज्ञस्य चरित्रवर्णनशुभे सर्गो ग्रहाख्यो गतः ।।४८।।

---

होते थे। उस समय घातक रोग पैदा करने वाली गर्मी नहीं थी तथा प्रजा में मृत्यु का क्लेश नहीं था।।४६।।

पुत्र पर सम्पूर्ण राज्यभार डालकर वेद रक्षा के अवतार, सदा किये कार्य पर विचार करने वाले, धर्म को ही अकेला कण्ठहार बनाने वाले राजा ने गंगा जल से विशुद्ध चित्त वाला होते हुए एकान्त भवन में अवस्थित होते हुए ब्रह्म में निष्ठा रखना प्रारम्भ किया।।४७।।

अच्छे लोगों का प्रिय सर्वथा यशस्वी जो वैश्य कुलोत्पन्न अभयचन्द्र सुशोभित है उससे इस शरीर को प्राप्त करने वाले बुद्धिमान् माधव के सुपूजित, स्वनिर्मित प्रमेय की रचना वाले काव्य में सर्वज्ञ श्री वीरभानु राजा का शुभ चरित्र वर्णन विषयक नवम सर्ग समाप्त हुआ।।४८।।



## दशमः सर्गः

स यौवराज्ये जनकाभिषिक्तश्चिरं विरेजे भुवि रामचन्द्रः ।
नियोजितो देवपथे यथाऽयं चन्द्रः प्रदोषे शरदाग मेन।।१।।

अखण्डभूमण्डलभारधारी बभूव रामो वयसाऽर्भकोऽपि ।
पूर्वाचलस्थस्य तमःसमूहं भानोर्नरस्यापि जहार भानुः ।२।।

भोगाय भूमेर्मनसः सुखाय श्रीवीरभानुर्धुरमादधार ।
प्रतापतीव्रज्वलनैः परेषां तापाय रामो यदभूद्धुरीणः ।।३।।

हंसोऽम्भसः क्षीरमिव स्वराज्याज्जहार राजा मुदमादरेण ।
दधार दुःखाकरमप्युदारं भारं मुदा माल्यमिवाम्बुजस्य ।।४।।

---

पिता के द्वारा युवराज पद पर अभिषिक्त किया गया रामचन्द्र इस धरती में चिरकाल तक विराजता रहा। जैसे रात्रि में शरद् ऋतु के द्वारा देवपथ या आकाश में चन्द्रमा प्रतिष्ठापित किया गया हो।।१।।

रामचन्द्र उमर में बालक होने पर भी अखण्ड भूमण्डल के भार को धारण करने वाले हुए। इस सूर्य ने सूर्य के पूर्वाचल तथा मनुष्य के अन्धकार का भी विनाश किया (यह राजा मूलतः पूर्वाचल के अन्धकार का भी विनाशक था, यह अभिप्राय है। यह भावना श्लोक ६ से तुलनीय है।)।।२।।

श्री वीरभानु ने भूमि के भोग के लिये तथा मन के सुख के लिये राज्यधुरा का धारण किया। रामचन्द्र राज्याधिकारी होकर अपने प्रताप की तीव्र अग्नि से शत्रुओं के ताप के लिये हुए।।३।।

जैसे हंस जल से दूध को ग्रहण करता है, वैसे ही राजा ने अपने राज्य से सुख को ग्रहण किया। दुख देनें वाले भार को भी कमल की माला के समान आनन्द से ग्रहण किया।।४।।

यस्य प्रतापैरुपतप्तकल्पो नीरावगाहं चरमाम्बुराशेः ।
करोति नित्यं नलिनीवनीनां मुदे समुद्यन्नपि चण्डभानुः ।।५।।

यस्य प्रतापैस्तमसो विनाशादितस्ततो वासरवासनायाम् ।
प्राचीदिशो भ्रान्तिनिकृन्तनाय भानुर्नहि स्याद्यदि नोदितः स्यात् ।।६।।

कृत्वान्तरा वेदमथो कलिङ्गसीमेतरत्रामरकण्टके च ।
आदक्षिणाम्भोनिधि यः प्रतापै रामः स राजाऽभवदद्वितीयः ।।७।।

कष्टावलीं स्वेन करेण कृत्वा देदीप्यमानो विरहानलेषु ।
निवेश्यते येन जनः स चन्द्रः श्रीरामचन्द्रस्य दधाति साम्यम् ।।८।।

---

कमलिनी समूहों को प्रसन्न करने के लिये उदित होने वाला सूर्य सदा उसके ही प्रताप से गर्म होते हुए तालाबों के अन्तिम जल तक अवगाहन करता था।।५।।

जिसके प्रताप से अन्धकार का विनाश होने से इधर उधर दिन की बुद्धि फैल जाने पर भी यदि सूर्य का उदय न होता तो पूर्व दिशा के विषय में भ्रान्ति को हटाने के लिये कुछ न होता। (अर्थात् अन्धकार का विनाश तो रामचन्द्र के प्रताप से ही हो जाता था। फिर भी सूर्योदय केवल पूर्व दिशा की भ्रान्ति दूर करने के लिये होता था)।।६।।

कलिंग की ओर अर्थात् पूर्व की ओर दो नदियों का मध्य तथा अन्य अर्थात् पश्चिम की ओर अमरकण्टक इसकी सीमा थी। जिसके प्रताप से दक्षिण में समुद्र की सीमा थी, वह रामचन्द्र अद्वितीय राजा था।।७।।

जो विरहानल में जलने वालों के कष्टों को अपने हाथ में लेकर उन्हें (निश्चित) रखता था, वह रामचन्द्र श्री रामचन्द्र से समानता रखता है।।८।।

उसने अपने सत्पथरूपी जल से तथा तीव्र प्रताप से आग को जीत लिया था। अन्यथा आज भी उसके समक्ष यह आग कृष्णवर्त्मा के रूप में क्यों प्रकट होती।

निरन्तरं सत्पथवारिणाऽसौ तीव्रप्रतापेन जितः कृशानुः ।
किमन्यथाऽद्यापि च यत्समक्षं स कृष्णवर्त्मा भुवने विभाति ।।९।।

सुवर्णहारी कमलाकराणां दोषाकरः शीतकरः किमस्य ।
सुवर्णधाराः सततं प्रदातुः समः स रामस्य गुणाकरस्य ।।१०।।

अनन्यसामान्यगुणः परेषामथादृतः कोऽपि महाशयानाम् ।
अङ्गीकृता येन वशीकृतेव गभीरता नीर निधेरपूर्वा ।।११।

स्थैर्यं सुमेरोरचलाद्गृहीतं विभाति तस्येव महाशयस्य ।
ऐश्वर्यमस्य क्षितिवासवस्य न वासवेनापि च लभ्यते तत् ।।१२।।

रामस्य धैर्यं किमु वर्णयामो येनार्थिसार्थप्रतिमीकृतोऽयम् ।
सईदिलिस्तं शरणागतोऽभूत् स्वयं सुरत्राणमहम्मदादिः ।।१३।।

---

विशेष-कृष्णवर्त्मा का अर्थ काले रास्ते वाली आग है। धुएँ के कारण इसके ऊपर जाने का रास्ता काला होता है। पर कवि का कहना है कि रामचन्द्र के द्वारा आग को जीत लेने के कारण इसका रास्ता काला हो जाने से आग का नाम कृष्णवर्त्मा पड़ा है।।९।।

कमलाकरों के सुन्दर वर्ण को लाने वाला सूर्य तथा शीत या रात्रि बनाने वाला चन्द्र क्या इस सदा स्वर्ण धारा प्रदान करने वाले, गुणों के अगार राम की तुलना कर सकता है।।१०।।

दूसरों से असाधारण गुण वाला तथा सभी बड़े लोगों के द्वारा सर्वथा आदरणीय इस रामचन्द्र ने अपूर्व गम्भीरता प्राप्त की थी। जैसे समुद्र की गम्भीरता को उसने वश में कर लिया हो।।११।।

उस महाशय की स्थिरता या धैर्य सुमेरु पर्वत से लिया गया प्रतीत होता था। धरती के इस इन्द्र के ऐश्वर्य को स्वयं इन्द्र भी नहीं प्राप्त कर सकता था।।१२।।

रामचन्द्र के धैर्य को कितना बताएं, जिससे वह याचक समूह (की अभिलाषा) के तुल्य कहा जा सके। स्वयं सुरत्राण मुहम्मद सईदिलि (सुल्तान मुहम्मद सैदाली) भी उसकी शरण में आया था।।१३।।

औदार्यमेतस्य महीतलेऽस्मिन्नान्यस्य दातुः समतामुपैति।
सर्वोत्तमः श्रीजगदेकनाथः केनोपमेयो भविता जनेन ।।१४।।

दाता स सूतस्य सुतो नृपस्य दुर्योधनस्यानुचरः स कर्णः ।
एषोऽर्भकः श्रीयुतवीरभानो राजाधिराजो जगति स्वतंत्रः ।१५।

बलिर्बलीयानपि दानवारि प्रदानतोऽभून्निगडेन बद्धः ।
अयं तु नानानरपुङ्गवानां चिच्छेद बन्धान्मणिहेमदानैः ।।१६।।

किं रामचन्द्रक्षितिपे च दानं दानं दधीचौ बलिकर्णयोः किम्।
किं नाम पाथोनिलयेऽपि पाथः कूपोदरेऽपि प्रतिभाति पाथः ।।१७।।

दित्सौ नरेन्द्रे सति रामचन्द्रे वसुन्धरा नव्यवरार्थिनीयम्।
भीतोऽभवत् काञ्चनशैलराजः कपालिसख्यं कुरुते धनेशः ।।१८।।

---

इस धरती में इसकी उदारता किसी अन्य दाता के समान नहीं हो सकती। सर्वोत्तम श्री जगन्नाथ किस (उपमान का) उपमेय बन सकते हैं।।१४।।

सूत का पुत्र दाता कर्ण नृप दुर्योधन का अनुचर था। पर यह वीरभानु का किशोर राजाधिराज तथा जग में स्वतन्त्र था।।१५।।

बलवान् बालि भी दानवारि के प्रदान से जंजीर से बँध गया। पर इसने मणि, सुवर्ण दान के द्वारा अनेक नरपुंगवों को बन्धन से मुक्त किया।।१६।।

इस रामचन्द्र राजा में जो दानशीलता थी, क्या वह दधीचि, बलि, कर्ण में भी हो सकती है, समुद्र में जो अग्नि है, क्या वह कुएँ में भी हो सकती है।।१७।।

निरन्तर दान करने की इच्छा वाले इस राजा रामचन्द्र के होने पर वसुन्धरा इस नए वर को चाहने वाली हो गयी। स्वर्णपर्वत सुमेरु का राजा यह देख कर डरा कि यह धनपति कपाली शिव की तुल्यता करना चाहता है।।१८।।

